# निवेदन ।



स्व० जैनधर्मभूषण ब्रह्मचारीजी श्री सीतलप्रसादजीने वीर स० २४५३ में खण्डवामें चातुर्मास किया था तब आपने वहा ठहरकर इस "प्रतिष्ठासार सग्रह" की रचना की थी। फिर इसके प्रकाशनके लिये खण्डवाकी धर्मपरायण पचायतने चन्दा करके यह ग्रन्थ अपने खर्चसे प्रकाशित करवाकर इसे "जैनमित्र" साप्ताहिक पत्रके २९ वे वर्षके ग्राहकोंको वीर स० २४५५ में भेंटस्वरूप बटवाया था। उस समय हमने २०० प्रतियां विक्रयार्थ अधिक निकाली थीं जो अल्प समयमें ही बिक जानेसे आज २५ वर्षोंसे यह प्रतिष्ठा पाठ नहीं मिलता था और इसकी माग तो आती ही रहती थी, क्योंकि इसमें पचकल्याणक प्रतिष्ठा विधि हिन्दी अर्थ व हिन्दी कवितामें भी तैयार की गई हैं। इससे यह स्वाध्याय योग्य भी हैं व घर बैठे इसे स्वाध्याय कर एक प्रतिष्ठा देखनेका परोक्ष लाभ मिल सकता है।

इसकी बहुत माग आने पर भी दुख है कि हम दूसरे प्रकाशनोंके कारण इसे पुन प्रकट नहीं कर सके थे। लेकिन इस सुलभ प्रतिष्ठापाठकी आज हम दूसरी आवृत्ति प्रकट कर रहे हैं जो शास्त्राकार ही रखी गई है।

यह शास्त्र स्वाध्याय करनेयोग्य भी होनेसे यह प्रत्येक मन्दिरमें रखनेयोग्य है तथा प्रतिष्ठाकारक प्रतिष्ठाचार्यके लिये तो यह अतीव उपयोगी है। स्व० पूज्य ब्रह्मचारीजीने इसकी रचना खण्डवामें ४-५ मासमें रातदिन परिश्रम करके ही तैयार की थी जो अतीव उपयोगी बन गया है।

अत जहा २ यह प्रतिष्ठा शास्त्र न हो अवश्य २ मगा लेना चाहिये और प्रतिष्ठाके लिये व स्वाध्यायके लिये इसका उपयोग करना चाहिये।

स्व० ब्र सीतलप्रसादजी लिखित इस शास्त्रकी भूमिका जैसीकी तैसी दी गई है।

निवेदक—

मूलचन्द किसनदास कापडिया,
प्रकाशक।



वीर स० २४८८ स० २०१९
सूरत,
ता० २७-४-६२

# भूमिका ।

परमातम अर्हत् प्रभु, सिद्ध शुद्ध सुखदाय ।
आचारज उपध्याय मुनि, वन्दू मस्तक नाय ॥

साधारण जेन जनता विना दूसरोंके आलम्बनके श्री बिम्ब, मन्दिर व वेदी प्रतिष्ठा कर सके इसलिये यह सुगम प्रतिष्ठाविधि संग्रह करके लिखी गई है। इसमे ध्यान यह रक्खा गया है कि देखनेवालोको ऐसा विदित हो कि मानो हम साक्षात् तीर्थंकरके जीवनचरित्रको ही देख रहे हैं। तथा जितना पूजन पाठ आवश्यक है वह रक्खा गया है। इसके संग्रहमें श्री जयसेन, आशाधर तथा नेमिचन्द्र इन तीन मुद्रित प्रतिष्ठापाठोकी सहायता ली गई है। इस पाठके सहारेसे वह कठिनाई मिट जायगी जो प्रतिष्ठा करानेवाले पंडितोकी खोजमे होती हैं। तथा कोई २ पंडित लोभवश यजमानोको बहुत तंग करते हैं तथा कोई २ यजमानोंके कहे अनुसार समयकी तंगीसे बहुतसी विधि छोड़ देते है व पूजापाठमे कमी कर देते हैं, वह सब त्रुटियें निकल जायगी।

इस पुस्तकमे पंचकल्याणकके दृश्य श्री जिनसेनाचार्यकृत महापुराणके अनुसार दिखाये गये हैं। श्री जयसेन आचार्यकृत प्रतिष्ठापाठ सबसे पुराना है तथा उसकी रचना देखनेसे विदित होता है कि यह आचार्य आध्यात्मरसिक व ध्यान तपमे लीन तपस्वी थे। इनका दूसरा नाम वसुविंद था। प्रशस्तिमे उन्होने अपनेको श्री कुन्दकुन्दाचार्यका शिष्य लिखा है, जैसा इस श्लोकसे प्रगट है—

कुन्दकुन्दाग्रशिष्येण जयसेनेन निर्मित । पाठोऽयं सुधियां सम्यक् कर्तव्यावास्तु योगेत ॥ ९२३ ॥

इसलिये यह पाठ १९०० वर्षका पुराना है क्योकि श्री कुन्दकुन्दस्वामी विक्रम सवत् ४९ मे विद्यमान थे इसको अप्रतीति करनेका कोई कारण नहीं दिखता है। दूसरा पाठ पंडित आशाधरकृत १३ वीं शताब्दीका है उसे पंडितजीने विक्रम स० १२८५ मे नलकच्छपुरमे पूर्ण किया था जैसा इस श्लोकसे प्रगट है—

विक्रमवर्षे सपंचाशीतिद्वादशशतस्वतीतेषु । आश्विनसितांत्यदिवसे साहसमल्लापराक्षस्य ॥ १९ ॥

तीसरा पाठ यह आशाधरजीके पीछेका मालूम होता है जैसा मराठी टीकाकारने दूसरे श्लोकके अर्थमें लिखा है। यह नेमिचन्द्र ब्राह्मणकुली ब्रह्मचारी तथा विद्वान थे। जेसा कि प्रशस्तिके श्लोक न० १ से प्रगट है वहां सद्वर्णी शब्द आया है। यह तीसरा पाठ विधिके वर्णनमे सबसे बड़ा है। हमने जयसेनकृत प्रतिष्ठापाठको प्राचीन व निर्ग्रन्थ मुनिकृत मानकर मुख्यतासे उसीका आधार लिया है। इस पाठमें पांच परमेष्टीका ही पूजन यत्र तत्र है। तथा दूसरे दो पाठोसे कहीं २ विशेष पूजन, विधि व मंत्र संग्रह किये हैं।

भाषा स्तवन, पूजनादि इसलिये रच दी गई हैं कि प्रतिष्ठा देखनेवाली आधुनिक जनताको तीर्थंकर भगवानके कल्याणकका साक्षात् आनन्द आजावे और वे समझते हुए महान पुण्यबन्ध करें। कवितामें मनरगलालकृत चौवासी पूजाकी सहायता ली गई है। उसीके छन्दोंके अनुसार अक्षर मात्रा जोडकर इस पाठके छन्द रचे गए हैं। जिस विधिसे मुझ अल्पबुद्धिने यह संग्रह किया है उसके अनुसार यदि प्रतिष्ठा की जायगी तो साक्षात् लाभ होगा तथा जैन अजैन सब देखकर जैनधर्मका प्रभाव अपने मनमें जमाएगे। जहातक बना है कोई विधि नही छोडी गई है। इस पाठमे जहा जहां गान व कविता है उसको बाजेसे पढा जावे। जिसके बोलनेके लिये जो पाठ है वह यदि न कह सके तो दूसरा उसके बदलेमे उस कविताको गावे, इसमें कोई हर्ज नहीं है।

मैं इस योग्य तो था नहीं कि इस अति दुर्लभ कार्यको करू परन्तु धर्ममित्र पडित अजितप्रसादजी एम ए एलएल बी वकील लखनऊकी वर्षोंकी प्रेरणा तथा श्री जिनेन्द्र चरणकमलकी भक्ति ही ने इस कार्यको सम्पादन कराया है। विद्वान जन अवश्य मेरे इस साहस पर हसेंगे। मैं उनसे क्षमा चाहता हुआ यह प्रार्थना करता हू कि इसमें जो त्रुटियें हो उनके सम्बन्धमें हमें सूचित करें जिससे हम उनके सुधारका उपाय करें।

जहा पर प्रतिम के अभिषेकका वर्णन आया है वहा पर हमने श्री आदिपुराणकी रीतिके अनुसार क्षीरजल तथा गधोदकसे न्हवन होना दिखाया है। जिनको दधि आदिसे भी न्हवन करना इष्ट हो वे अपनी इच्छानुसार कर सकते हैं।

आश्विन कृष्णा ९,
वीर स० २४५३, विक्रम स० १९८४
खण्डवा, ता० १९-९-२७

जैनधर्मका सेवक—
ब्र० सीतलप्रसाद।



# विषयसूची

# यागमंडलका नकशा




विधि—९ वलय बनावें। सुन्दर कोठे इस तरह बनावे—
(१) में १७, (२) में २४, (३) मे २४, (४) २४, (५) में २०, (६) में ३६, (७) में २५, (८) में ४८ व कोनेमें ४ इस प्रकार कुल २५० कोठे सुन्दराकार बनावे।

॥ ॐ ॥

स्व० ब्र० सीतलप्रसादजी द्वारा संग्रहित—

# प्रतिष्ठासारसंग्रह

## ( पञ्चकल्याणकदीपिका )

### आवश्यक विषय ।

१–प्रतिष्ठा–या स्थापना–यह नाम, स्थापना, द्रव्य, भाव चार निक्षेपोंमेंसे स्थापना निक्षेपमें गर्भित है। किसी भी अनुपस्थित व्यक्तिकी तदाकार मूर्ति उसके स्वरूपको बतानेमें समर्थ होती है। इसी हेतु तीर्थंकरोंकी अर्हंतोंकी ध्यानाकार मूर्ति उनके ध्यानके स्वरूपको दर्शकके मनमें अंकित कर देती है। प्रतिष्ठाका लक्षण श्री जयसेन आचार्यने इस भांति लिखा है—

प्रतिष्ठानं प्रतिष्ठा च, स्थापनं तत्प्रतिक्रिया। तत्समानात्मबुद्धिस्वात्तद्भेदः स्तवादिषु ॥

भावार्थ—प्रतिष्ठान, प्रतिष्ठा, स्थापन, प्रतिक्रियाका भाव यह है कि उसीके समान अपनी बुद्धि हो जाय–अर्थात् वह भाव झलके वह वही स्तवन है–स्तवन पूजादिमें इसकी जरूरत है।

यत्रारोपात् पञ्चकल्याणमंत्रैः, सर्वज्ञत्वस्थापनं तद्विधानैः। तत्कर्मानुष्ठापने स्थापनोक्त, निक्षेपेण प्राप्यते तत्तथैव ॥

भावार्थ—जहां पञ्चकल्याणक सम्बन्धी मन्त्रोंके द्वारा जिसमें वह गुण नहीं है उसमें उस गुणके स्थापन करनेसे तथा उस सम्बन्धी विधानके द्वारा सर्वज्ञपना स्थापित किया जावे वह प्रतिष्ठा है। पूजनपाठादि क्रियाके साधनमें स्थापना निक्षेपके द्वारा उस वस्तुको वैसे ही समझ लिया जाता है–अर्थात् सर्वज्ञकी मूर्तिके दर्शनसे सर्वज्ञका भाव हृदयमें अंकित हो जाता है।

जैसे राजाकी स्थापनामें प्रजासमूहकी व क्रियाकी आवश्यकता है वैसे मूर्तिकी प्रतिष्ठामें जैन समाजकी व पूजापाठादि क्रियाकी आवश्यकता है जिससे वह मूर्ति पूजनीय व माननीय होजावे।

**श्री जिनमन्दिर निर्माण**–श्री जिनमन्दिर ऐसा बनाना चाहिये जहां धर्मसाधन भले प्रकार होसके—गृहस्थ श्रावक व श्राविकायें पूजा, सामायिक, शास्त्रसभा, दान आदि कर सकें।

प्रथम तो वह स्थान ऐसी जगह हो जहां आसपास विघ्नकारक व निंद्य मांसहारी, मद्यपानी आदि मनुष्योंकी बस्ती न हो। मन्दिरमें जो पूजापाठादि हो उसमें किसी तरहका विघ्न न आना चाहिये। मन्दिरके लिये इतनी बड़ी जगह लेनी

चाहिये जिसकी चौहद्दीके भीतर बगीचा हो, बीचमें मन्दिर बनवाया जावे। इसका हेतु यह है कि बाहर सबकका कोलाहल धर्मकार्योंमें विघ्न न कर सके। मन्दिरजीमें मुख्य वेदीके चारों तरफ प्रदक्षिणा रहनी चाहिये। सामने इतना बड़ा चौक छाया हुआ रहना चाहिये कि नरनारी बिना बाधाके पूजा पाठ सुन सकें। वेदीका चबूतरा नाभिसे कुछ ऊँचा होना चाहिये। उसके आगे पूजा करनेके लिये नाभिके बराबर मेज हो। इस चौकमें हवा व रोशनी अच्छे प्रकार आ सके। इसलिये बाहरसे खिड़कियें दोनो तरफ वेदीके अगल बगल होनी चाहिये। शास्त्रसभा करनेका स्थान ऐसी जगह होना चाहिये कि पूजा करते हुये भी शास्त्रसभा होसके इसलिये वेदीके चौकको बाहर कोटसे बन्दकर द्वार रहना चाहिए। द्वारके बाहर कुछ दूर जहां आवाज न आ सके, एक बड़ा दालान शास्त्रसभाका हो। उसके एक ओर स्त्रियोंके बैठनेका स्थान हो, दूसरी ओर एक ऐसा दालान हो जहां सरस्वती भण्डार कोठा हो व आगे शास्त्रस्वाध्याय करनेकी जगह हो।

इन दोनों दालानोंमें भी बाहरसे खिड़कियां रहनी चाहिए जिससे रोशनी व वायु भले प्रकार आ सके। यहीं एक ऐसा कमरा बनाना चाहिये जिसके भीतरसे खिड़कियां बगीचेकी तरफ हों व जो बन्द कर लिया जावे व भीतर भव्य जीव शान्तिपूर्वक सामायिक कर सके। प्रयोजन यह ध्यानमें रक्खा जावे कि पूजा, शास्त्रसभा, शास्त्र-स्वाध्याय व सामायिक चारों काम एकसाथ हो सके तो भी कोई बाधा किसी काममें नहीं आनी चाहिए। बगीचेमें फल फूलके सुगन्धित वृक्ष हों व इधर उधर बैठनेके स्थान बने हों जिसमें धर्मात्मा भाई ध्यान कर सकें या परस्पर धर्मचर्चा कर सकें।

इसी बागीचेके कोटमें लगते हुये कुछ कमरे ऐसे हों जहां औषधालय व विद्यालय हो सके, कुछ कमरे ऐसे हों जहां परदेशी, त्यागी व यात्री ठहर सकें। कुछ दूकानें भी कोटके बाहर निकाल दी जाय तो कुछ हर्ज नहीं है।

बागीचेमें एक घिरा हुआ बाड़ा ऐसा छोड़ दिया जावे जहां पर त्यागीगण मल निरतार कर सकें। ऐसे मन्दिरमें वेदी एक हो वा तीन हो परन्तु हरएकमें मूलनायक बड़े पुरुषाकार विराजमान करने चाहिये जिनका दर्शन दूरसे भी होसके। एक वेदीमें एक ही प्रतिमा पाषाण या धातुकी बड़ी अवगाहनाकी रखनी चाहिये। मात्र एक प्रतिमा धातुकी छोटी रहे जो अभिषेकादि व रथोत्सवादिके समय काममें लाई जा सके। एक वेदीमें बहुत प्रतिमाओंकी पद्धति ठीक नहीं है। अरहंत भगवान् एक गन्धकुटीमें एक ही विराजमान होते हैं।

पण्डित आशाधरजीकृत प्रतिष्ठासारोद्धारमें कथन है कि ऐसी जमीनको मन्दिरके लिये पसन्द करे जो चिकनी हो व सुगन्धित हो व जिसमें दूब आदि उगती हो। नीचे उसके मुर्दा हड्डी गड़ा हुआ न हो। उत्तम भूमिकी पहिचान यह है कि उस भूमिको एक हाथ गहरी व एक हाथ चौड़ी लम्बी खोदे। निकली हुई मिट्टीसे फिर उस गड्ढेको भर दे, यदि कुछ

मिट्टी बचे तो समझना चाहिये भूमि उत्तम है। यदि समान भर आवे तो उसे मध्यम जाने। यदि गढ़ा न भर सके तो उस भूमिको अशुभ समझे। दूसरी पहिचान यह बताई है कि सूर्य छिपनेके पीछे उस जमीनके चारों तरफ चटाईका परकोटा बनाकर हवा रोक ले फिर "ॐ ह्रं फट्" इस मन्त्रको १०८ बार पढ़कर पुष्प डाले। उस भूमिकी चारों दिशाओंमें कच्ची मिट्टीके चार घड़े रक्खे। उनपर कच्चे सरावे घीसे भरे हुये रक्खे उनमें पूर्वादि दिशाओंमें क्रमसे सफेद, लाल, पीली, काली बत्ती डाले—दीपक जलावे।

जब तक घी रहे तबतक चार आदमी दीपकके पास बैठे बराबर णमोकार मन्त्र पढ़ते हुए मन्त्र जपते रहें। यदि घीकी समाप्ति तक बत्तियां साफ जलती रहें तो भूमिको शुभ समझना, यदि बुझती हुई मालूम पड़े तो अशुभ समझना चाहिए। मन्दिर निर्माणके सम्बंधमें श्री जयसेनाचार्यजी लिखते हैं कि शुद्ध स्थानमें तथा नगरमें या वनमें या नदीके पास व तीर्थकी भूमिमें विस्तारयुक्त शिखर और ध्वजा सहित जिन भवन बनवावे। कूप, बावड़ी, तालाव, नदी, बगीचा इनकरि शोभित और कीटकादि जन्तुओंसे रहित व मसान तथा शूली आदिके स्थानसे रहित व जले हुये पाषाणोंसे रहित भूमि मन्दिरकी होनी उचित है।

नोट—मन्दिरजीको शिखरबन्द बनाना उचित है। गृह चैत्यालय अपने घरके पास या छतके ऊपर हो सकता है जहां इच्छानुसार काल तक प्रतिमा रह सकती है। यदि गृहस्थी पूजाके लिये समर्थ नहो तो वह प्रतिमाजीको जिनमन्दिरमें विराजमान कर सकता है।

श्री जयसेनाचार्यजी लिखते हैं कि मन्दिरका मुख पूर्व, उत्तर व कदाचित् पश्चिम भी रक्खे—

"मुखं तु शक्रोत्तर पश्चिमासु, कुर्याज्जिनेशालयकस्य मुख्यं ॥ १३ ॥

३—मन्दिरकी नीव रखना—शुभ दिनमें नीव खुदावे और उसे पूजासे शुद्ध करे। फिर पत्थर आदिसे भरकर भूमिके बराबर करे। नींव खोदने पर शिला रखनेके लिये इस प्रकार पूजा करे—नीवके पास ही एक चबूतरेपर या चौकी पर सिंहासन विराजमान करके जिन प्रतिमाको पधरावे। मुख्य पूजक अनेक नरनारियोंके साथ पूजा करे। पहले तो प्रतिमाका अभिषेक करे। फिर अष्टद्रव्यसे नित्य देव शास्त्र गुरु पूजा व सिद्ध पूजा करे फिर पांच शिला अथवा पकी हुई ईंटें जो पासमें रक्खी हों उनको धोकर चन्दनसे साथिया करे फिर नीचेके मन्त्रको १०८ बार पढ़कर पांचों शिलाओंपर पुष्प छोड़े।

मंत्र—ॐ ह्रीं नमो अर्हद्‌भ्यः स्वाहा, ॐ ह्रीं नमः सिद्धेभ्यः स्वाहा, ॐ ह्रीं नमः सूरिभ्यः स्वाहा, ॐ ह्रीं नमः पाठकेभ्यः स्वाहा, ॐ ह्रीं नमः सर्वसाधुभ्यः स्वाहा। । अथवा प्राकृत णमोकार मंत्रमें पहले ॐ ह्रीं अन्तमें

स्वाहा जोड़कर जपै तथा पांच तांबेके कलश भी रक्खें जिनको भी धोकर साथिया बनाकर भीतर पांच तरहके रत्न क्रमसे डाल दें तथा तांबेका सिद्ध यंत्र या विनायक यंत्र बनाकर उसमें नीव रखनेकी मिती, मूल संघ, कुन्दकुन्दान्वय आदि व मन्दिर बनानेवालोंके नामादि लिखें। मंत्र जपनेके पीछे पहले चार कोनोंमें व एक मध्यमें पांच शिला रखे फिर उन शिलाओंके ऊपर पांचों कलशोंको रक्खे। नीचेके कलशके भीतर घीका जलता हुआ दीपक रक्खे तथा कलशके नीचे पहले यन्त्र स्थापन करके फिर कलशको रक्खे। इस कलशको ढँक देवे। शिला व कलश रखते समय बाजे बजवावे फिर नीवको भरवावे। पश्चात् कारीगरोंको दान देवे फिर पूजा विसर्जन करे। विनायक यन्त्रका वर्णन अध्याय १० में है।

४—प्रतिमा बनानेकी विधि—प्रतिमा बनवानेके लिये पहाड़से उत्तम मोटी शिला लानी चाहिये। वह शिला प्रसिद्ध स्थानकी चिकनी, ठण्डी, मोटी, सुन्दर, मजबूत, सुगठित, ठोस व अच्छे रङ्गवाली हो। बिंदुरेखा आदि दोष न हों व उसकी ध्वनि भी अच्छी हो उस शिलाको निकालकर धोवे तथा साथिया बनावे तथा वहां नित्य देव शास्त्र गुरु पूजा व सिद्ध पूजा करके फिर १०८ बार णमोकार मंत्र ॐ ह्रीं पहले व स्वाहा पीछे लगाकर पढ़ें और उसपर पुष्प डाले। फिर पूजा विसर्जन करके उसको लावे। जिन मंदिरकी तीन प्रदक्षिणा देकर शुभ दिनमें उस शिलाको सुगन्धित औषधियोंसे धोकर मन्दिरमें रक्खे तथा सिद्ध स्तुति व शांति पाठ पढे। फिर शुभ दिनमें कारीगरोंको मूर्ति बनानेके लिये सौंपे। कारीगर अच्छो निगाहवाला, शिल्पशास्त्रका जाननेवाला, मदिरा मांसादिका त्यागी, पूर्ण अङ्गवाला, चतुर, क्षमावान् व मन, वचन कायसे शुद्ध हो। वह कारीगर जबतक प्रतिमा न बन जावे नियमसे भोजन करे—संयम रूप रहे, ब्रह्मचर्य पाले तथा सुभीतेसे काम करे—उससे जल्दी न कराई जावे।

प्रतिमाका लक्षण पंडित आशाधरजीने कहा है—

शान्तप्रसन्नमध्यस्थनासाग्रस्थाविकारदृक्। सम्पूर्णभावरूपानुविद्धांगं लक्षणान्वितं ॥ ६३ ॥
रौद्रादिदोषनिर्मुक्तं प्रातिहार्यांकयक्षयुक्। निर्माप्य विधिना पीठे जिनबिम्बं निवेशयेत् ॥ ६४ ॥

भावार्थ—जो शान्त, प्रसन्न, मध्यस्थ, नासाग्रस्थित अविकारी दृष्टिवाली हो, जिसका अङ्ग वीतरागतासे पूर्ण हो, अनुपम वर्ण हो व शुभ लक्षणों सहित हो, रौद्रादि बारह दोषोंसे रहित हो, अशोक वृक्षादि प्रातिहार्योंसे युक्त हो और दोनों तरफ यक्ष यक्षीसे वेष्टित हो ऐसी जिन प्रतिमाको बनवाकर विधि सहित सिंहासन पर विराजमान करे।

१—दोष ये हैं—रौद्र, कृशांग, संक्षिप्तांग, चिपिटनासिका, विरूपक नेत्र, हीनमुख, महा उदर, महा हृदय, महा अंस, महा कटी, महा बाहु, हीन जंघा, शुष्क जंघा।

दृष्टि ऐसी होनी चाहिये—

नात्यन्तोन्मीलितास्तब्धा न विस्फारितमीलिता। तिर्यगूर्ध्वमधोदृष्टिवर्जयित्वा प्रयत्नतः ॥
नासाग्रनिहिता शांता प्रसन्ना निर्विकारया। वीतरागस्य मध्यस्था कर्तव्या दृष्टिरुत्तमा ॥

अर्थात्–न तो बिलकुल मुंदी हो न फैली हुई हो न तिरछी हो न ऊपरको हो न नीचेको हो। इन दोषोंको बचाकर नासाके अग्रभागमें धरी हुई दृष्टि, शांत, प्रसन्न, निर्विकारी माध्यस्थ ऐसी दृष्टि वीतराग प्रतिमाकी होनी चाहिये।

प्राचीनकालमें अर्हतकी प्रतिमामें पाषाणके ही छत्र चमरादि प्रातिहार्य बने होते थे। दक्षिणमें जो प्राचीन जैन मूर्तियां मिलती हैं वे सब छत्र चमरादि प्रातिहार्य सहित ही मिलती हैं। इधर उत्तर भारतमें अलगसे छत्र चमर सिंहासनादि लगानेका रिवाज है सो पुराना नहीं है। पाषाण या धातुमें ही छत्र चमरादि बना देनेसे कोई शंका छत्र चमरादिको चोरी जानेकी भी नहीं होती है। जिस प्रतिमामें प्रातिहार्य नहीं बने होते हैं वह प्रतिमा सिद्ध भगवानकी होती है। कहीं कहीं प्राचीन प्रतिमाओंमें यक्ष यक्षिणीके स्थानमें दोनों ओर दो चमरेन्द्र बने हुये मिलते हैं।

श्री जयसेनाचार्यजीने मूर्तिका स्वरूप ऐसा लिखा है—

स्वर्णरत्नमणिरौप्यनिर्मितं, स्फटिकामलशिलाभवं। उत्थितांबुजमहासनांकितं, जैनबिम्बमिह शस्यते बुधैः ॥६४॥

भावार्थ–सुवर्ण, रत्नमणि, चांदीसे निर्मित हो व स्फटिक व निर्दोष शिलासे बनो हो व कायोत्सर्ग तथा पद्मासन कर अंकित जिनेन्द्रका बिम्ब बुद्धमानोंने सराहा है।

श्लोक १५१ से १८२ में बिम्ब बनानेकी जो विधि बताई है उसमें लिखा है कि बिम्ब ऐसा हो कि हृदयमें श्रीवृक्षलक्षण हो व नख केश रहित हो। कायोत्सर्ग व पद्मासन प्रतिमाकी माप वहां बताई है सो उस पाठको देखकर समझ लेना चाहिये।

श्लोक १८० व १८१ उपयोगी हैं। कहा है—

सुलक्षणं भावविशुद्धहेतुकं, सम्पूर्णशुद्धावयवं दिगम्बरं। सत्प्रातिहार्यैर्निजचिह्नभासुरं, संकारयेद्बिम्बमथार्हतः शुभम् ॥
सिद्धेश्वराणां प्रतिमाऽपि योज्या, तत्प्रातिहार्यादि विना तथैव। आचार्यसत्पाठकसाधुसिद्धक्षेत्रादिकानामपि भाव शुद्ध्यै ॥

भावार्थ–अर्हतका बिंब सत् लक्षण सहित शान्त भावको बढानेवाला, सम्पूर्ण अङ्गोपाङ्ग शुद्ध दिगम्बर रूप आठ प्रातिहार्य सहित व अपने चिह्नसे प्रकाशमान करना योग्य है। सिद्ध परमेष्ठीका बिंब भी प्रातिहार्य विना स्थापना योग्य है

तथा भावोंकी शुद्धिके लिये आचार्य, उपाध्याय, साधु तथा सिद्ध क्षेत्र आदिकी प्रतिमा भी करानी योग्य है।

नोट-इससे सिद्ध है कि आठ प्रातिहार्य सहित प्रतिमा अर्हतकी, प्रातिहार्य विना सर्व अङ्गोपाङ्ग सहित प्रतिमा सिद्धकी व पीछी कमण्डल सहित प्रतिमा आचार्य, उपाध्याय, साधुकी तथा सम्मेदशिखरादि क्षेत्रोंकी मूर्ति ये सब बन सक्ती हैं। जो धातुमें छिद्र करके सिद्धकी प्रतिमा बनाते हैं सो ठीक नहीं है। इस प्रतिमापर आसनमें चिह्न खुदाना चाहिये। जिस प्रतिमाको जिस तीर्थंकरकी प्रसिद्ध करनी हो वह चिह्न तथा उसके साथ प्रतिष्ठाकी मिति सम्वत् मूलसङ्घ कुन्दकुन्दान्वय आदि व प्रतिष्ठा करानेवाले श्रावकादिका परिचय सब खुदवा देना चाहिये। बहुत प्राचीन प्रतिमाओंमें लेख नहीं मिलते हैं, परन्तु इस कालमें लेख लिखना बहुत उपकारी है।

५-प्रतिष्ठा करनेके लिये मुहूर्त-प्रतिष्ठा करनेके लिये शुभ मुहूर्त निकलवा लेना चाहिये तब ही प्रतिष्ठा करनी योग्य है। जो मुख्य प्रतिष्ठाकारक हो उसके नामसे मुहूर्त निकलवाया जावे। श्री जयसेनाचार्यजीने श्लोक १८७से२०२में इस विषयका वर्णन किया है उसका कुछ जरूरी जानने योग्य भाग यह है कि मङ्गल, रविवार, शनिवारको छोड सब वार शुभ हैं; अमावस्या, पूर्णिमा, एकादशी मना है तथा जिस तीर्थंकरकी प्रतिमा प्रतिष्ठित करावे, जिस तिथिमें जो कल्याणक हुआ हो उस तिथिमें वह कल्याणक इष्ट है तथा रविवारकी अष्टमी, सोमवारकी नौमी, मङ्गलवारकी तीज, बुधवारकी द्वादशी व दोइज, गुरुवारकी दसमी- पञ्चमी व पूर्णिमा व शुक्रवारकी छठ व पडिवा, शनिवारी चौथ तथा नौमी श्रेष्ट हैं।

६-प्रतिष्ठा करनेका मण्डप बनानेकी विधि-राजाकी आज्ञा लेकर शुभ स्थानमें मण्डप बनावे तब पहले ही प्रतिष्ठाचार्य वहांके निवासी देव आदिसे २१ बार णमोकार मंत्र पढवाकर क्षमाप्रार्थना करे कि यहां मैं प्रतिष्ठा विधि करना चाहता हूं, आप क्षमा करें। मण्डप ऐसा बनाना चाहिये जैसा कि नाटक-घर सर्व तरफसे ढका होता है। प्रवेशद्वार रखने चाहिये। उनपर मनुष्य नियत हों। क्योंकि दर्शकोंकी भीड परिमित हो इसलिये जितना स्थान सुखसे बैठने योग्य हो तथा पुरुषोंके लिये हो उतने ही टिकट बना लेने चाहिये। आनेवाले स्त्री पुरुषोंको बिना कुछ लिये हुये टिकट देकर भीतर भेजना चाहिये जब वह बाहर आवे तब फिर टिकट ले लेना चाहिये। मण्डपमें कोलाहल न हो व धक्काधक्की न हो इसलिये सुप्रबन्धकी जरूरत है। जैसे नाटकघरमें सब सुखसे बैठकर नाटक देखते हैं ऐसे इस मण्डपमें स्त्री पुरुष सुखसे बैठकर भी जिनेन्द्रके कल्याणकका दृश्य देख सकें ऐसा प्रबन्ध करना चाहिये।

पूर्व ओर या उत्तर ओर सामनेको वेदी आदिका स्थान रखना चाहिये जो स्थान नीचेकी भूमिसे कुछ ऊँचा हो। तीन तरफ दर्शकोंको बैठनेका स्थान नाटकके समान बना देना चाहिये। डेढ तरफ स्त्रियोंके लिये व डेढ तरफ पुरुषोंके

लिये। दोनोंके प्रवेश व निकलनेके भिन्न दो दो द्वार अलग २ होने चाहिये। वेदीमें तीन वेदी बराबर २ बनाना चाहिये। मध्यकी वेदी तीन कटनीदार प्रतिमाओंके विराजमान करनेके लिये, उस वेदीकी बाईं ओर वेदीके हातके तीन कुण्ड गोल, चौखूंटे, व त्रिकोण होमके लिये बनाने चाहिये व दाहिनी ओर राजगृहकी रचना होनी चाहिये। इसके आगे एक चबूतरा वास्ते मण्डल बनाने व पूजा करनेके लिये होना चाहिये। इस चबूतरेके आगे एक पर्दा नाटकके समान होना चाहिये। उसीके लगता ही आगे दूसरा चबूतरा होना चाहिये जहां प्रतिष्ठा सम्बन्धी अनेक दृश्य बताये जा सकें, जैसे माताका स्वप्न देखना, राज सभा, इन्द्रका आना, वैराग्य, समवशरण सभा, आदि। इन दोनों चबूतरों तक ऐसी आड़ कर देनी चाहिये कि सिवाय प्रतिष्ठामें उपयोगी व्यक्तियोंके और कोई प्रवेश नहीं कर सके। वेदीके पीछे सामग्री बनानेका व प्रतिष्ठाके योग्य सामान रखनेको स्थान नियत करना व पास ही जाप व सामायिक करनेका स्थान पीछे नियत करना चाहिये। शास्त्र सभा व व उपदेश सभाके लिये अलग मण्डप बनाना व उसीमें उसके सामने एक पूजा-वेदी जुदी करना जिसमें प्रतिमा विराजमान रहे जिससे यात्रीगण वहीं पूजा, आरती आदि क्रियाएं कर सकें। प्रतिष्ठा मण्डपमें सिवाय प्रतिष्ठा विधिके और कार्य कोई न करे। बिना ऐसा प्रबन्ध हुये प्रतिष्ठाका आनंद शान्तिपूर्वक नहीं मिल सकता है तथा छोटे २ बच्चोंके दिल बहलानेके लिये एक भिन्न मण्डप बना देना चाहिये जहां वे खेला करें। वहां कुछ तस्वीरें लगा देनी चाहिये व कुछ खिलौने रख देने चाहिये। एक मंडप ऐसा हो जिसमें स्वदेशी वस्तुओंका बाजार हो उनमें स्त्रियां ही दुकानदार हों। बहुधा स्त्रियोंको वस्तुओंके खरीदनेका शौक होता है यदि उनके लिये स्वदेशी पदार्थोंकी प्रदर्शनी रहे व स्त्रियां ही प्रबन्धक हों तो उनका काम भी निकल जाये तथा जो निर्लज्जपना नीच कौमके सौदेवालोंके साथ स्त्रियोंके मिलने व बात करनेमें होता है वह भी जाता रहे।

७-प्रतिष्ठा करनेके लिये पात्रोंकी आवश्यकता-नीचे लिखे पात्र प्रतिष्ठाकी विधिमें आवश्यक हैं- (१) प्रतिष्ठा करनेवाला प्रतिष्ठाचार्य, (२) सौधर्म इन्द्र और उसकी इन्द्राणी, (३) कुछ इन्द्र या प्रतीन्द्र, (४) तीर्थंकरके पिता, (५) तीर्थंकरकी माता, (६) पूजा पढ़ानेमें सहायक विद्वान्, (७) सामग्री तैयार करनेवाले चार महाशय, (८) कमसे कम आठ पढ़ी हुई कन्यायें जो देवियोंका काम कर सकें, (९) लौकान्तिक देव आठ जो स्त्री रहित पुरुष सदाचारी हों, (१०) एक सूत्रमाकर्ता, (११) चार प्रबन्धक।

(१) प्रतिष्ठाचार्यका लक्षण-शास्त्रज्ञाता, सदाचारी, जिनधर्मका दृढ़ श्रद्धानी, संतोषी, पवित्र शरीरी, उच्च कुली, सात व्यसन रहित, ब्रह्मचारी, त्यागी या गृहस्थ हो, जबसे प्रतिष्ठाका कार्य करावे एक दफे भोजन करे, शुद्ध वस्त्र पहरे।

(१) इन्द्रका लक्षण—सम्पत्तिवान, राज्यवान, नवयुवक, उच्चकुली, जैनधर्मका श्रद्धानी, सदाचारी, शास्त्रज्ञाता, मान्य, सप्तव्यसन त्यागी अर्थात् पाक्षिक श्रावकका आचार पालनेवाला हो। यह यज्ञोपवीतका धारी हो, कमसे कम नीचे लिखे गहने पहने—(१) करधनी कमरमें, (२) अंगुलीमें अंगूठी, (३) हाथमें कड़े, (४) कंठमें हार, (५) कानोंमें कुंडल, (६) मुकुट। जबतक प्रतिष्ठा समाप्त न हो एक दफे भोजन करे, दूसरी दफे पान पदार्थ ले सकता है। तीनों समय सामायिक करे। शुद्ध वस्त्र केशरसे रंगे हुये पहरे, गृहस्थके कार्योंसे निश्चिन्त हो ब्रह्मचर्य पालें। इन्द्राणी भी इन्द्रके समान नियम पाले व पढ़ी हुई विचारवान होनी चाहिये। उसीकी स्त्री होना ठीक है।

(२) अन्य इन्द्र या प्रत्येन्द्र यदि ११ और हो सके तो अच्छा है। ये सब भी इन्द्रके समान नियम पालनेवाले हों।

(४) तीर्थंकरका पिता—मुख्य सघपति जो श्रद्धावान व सदाचारी हो व पाक्षिक श्रावकका नियम पालता हो। प्रतिष्ठा होने तक रात्रि भोजन पानका त्यागी हो, दिनमें एक दफे भोजन करे, अन्य समय पान पदार्थ दूधादि ले सक्ता है, ब्रह्मचर्य पाले, घरके कार्योंसे निश्चिन्त हो, दो दफे सवेरे शाम सामायिक करे, चित्तका उदार तथा दानी हो तथा शिक्षित हो।

(५) तीर्थंकरकी माता—उनकी स्त्री जो ऊपरके नियम पाले, शिक्षित या समझदार हो।

(६) पूजा पढ़ानेमें सहायक २ विद्वान् भी प्रतिष्ठा तक नियमसे रहे, एक भुक्त करे, दूसरी दफे पान पदार्थ लेवें, ब्रह्मचर्य पालें, पाक्षिक श्रावक हों।

(७) सामग्री तैयार करनेवाले ४ महाशय भी ऊपरकी भांति वर्तें।

(८) ८ कन्यायें जो १२ वर्षके अनुमान हों, स्वरूपवान हों, उनको केशरसे रंगे वस्त्र पहराये जावें, मुकुट लगावें, प्रतिष्ठा होने तक पानी सिवाय रात्रिको कुछ न लेवें, दोनों काल जाप करें।

(९) ८ ब्रह्मचारी या स्त्री रहित वैरागी या उदासीन भाव रखनेवाले पुरुष सफेद, शुद्ध वस्त्र पहने व चांदीका सफेद ही मुकुट लगावें।

(१०) सूचनाकर्ता पढा हुआ बुद्धिमान ऐसा हो जिसका स्वर ऊँचा व गम्भीर तथा माननीय हो व विद्वान हो।

(११) चार प्रबन्धक भाई ऐसे चतुर हों जो प्रतिष्ठामें आवश्यक वस्तुओंका प्रबन्ध पहलेसे हो करा देवें व जो प्रतिष्ठाचार्यसे सम्मति लेते रहें व उसकी आज्ञानुसार सब काम करें व यह देखें कि प्रतिष्ठाके कार्यमें सावधानी व शांति है व दर्शकगणोंका मन धर्मभावमें भीज रहा है।

८—नान्दी विधान—श्री जिन मन्दिरमें किसी शुभ दिन सब नरनारी एकत्र हों तथा ऊपर लिखे सर्व ही पात्र प्रतिष्ठाकी विधि करानेमें सहायक हैं सो एकत्र होवें। जब नित्य अभिषेक व पूजन हो जावे तब श्री जिन भगवानके आगे वेदीपर साथिया बनावे और उसके ऊपर एक माला व वस्त्रसे वेष्टित कलशको कुलवंती स्त्रियां उस स्वस्तिक पर प्रथम अर्घ चढ़ाकर विराजमान करें।

फिर इंद्र जिसको स्थापित किया हो उसको तथा तीर्थंकरका पिता जिसे स्थापन किया हो ये दोनों शुद्ध चन्दन-चर्चित जलसे स्नान करें और शुद्ध वस्त्र पहनकर आवें, तब श्री जिनमुनि हों तो उनके सामने नहीं तो प्रतिमाजीके सामने प्रतिष्ठाचार्य नीचे लिखा मन्त्र पढ़कर पुष्प क्षेपण करे। दोनों पर अलग २ मन्त्र पढ़कर डाले।

ॐ ह्रीं अर्हं असिआउसा णमो अरहंताणं सप्तर्द्धिसमृद्धगणधराणं अनाहतपराक्रमस्ते भवतु।

फिर आगे इन्द्र व मुख्य यजमान अर्थात् तीर्थंकरका पिता हाथ जोड खड़ा हो। पीछे अन्य सब पात्र खड़े हो और योगभक्ति तथा सिद्धभक्ति प्रतिष्ठाचार्य पढें तथ पढ़वावें। फिर कलश पर पुष्पक्षेपण करें व करावें। फिर नीचे लिखा मन्त्र पढ़कर तीर्थंकरके पिता पर पुष्पक्षेपण करें—

"ॐ अद्य (यहां देश, नगर, काल कहे) अस्य यजमानस्य (यहां तीर्थंकरके पिता बननेवालेका नाम ले) इक्ष्वाक-वंशे श्री ऋषभनाथ संताने काश्यप गोत्रे परावर्तनं यावद्धुवरं भवतु भवतु क्रौं ह्रीं ह्रं नमः।"

नोट—जिस तीर्थंकरकी प्रतिष्ठा करनी हो उसीका वंश व गोत्रका नाम ले। उस यजमानमें जबतक प्रतिष्ठापूर्ण न हो स्थापित करे। फिर आचार्य यजमानके पट्टबंध और इन्द्रके मुकुटबंध बांधे। इस दिन इन्द्र तथा यजमान उपवास वा एकभुक्त करे तथा आसे प्रतिष्ठा होने तक किसीके पंक्तिमें भोजन न करे—शुद्ध भोजन करे। फिर सब पात्र जो जो नियम पहले बताये गये हैं उनके पालनेका संकल्प करें। जिस समय पट्ट बांधा जावे व मुकुट बांधा जावे उस समय मन्दिरके बाहर बाजे बजाये जावें। फिर सब पात्र खड़े होकर शांति पाठ व विसर्जन करें।

९.—मण्डपरक्षा विधि व ध्वजादण्ड स्थापित करना—जहां प्रतिष्ठाकी विधि की जाय उस मण्डपको यथा-योग्य ध्वजाओंसे सज्जित करें, द्वारों पर वन्दनमालायें बांधें व चार तरफके मुख्य द्वारों पर धूप घट रक्खें जिनमें धूप सदा दिनमें दी जाया करे व चार मुख्य कलश मिट्टीके या धातुके वस्त्रसे सज्जित कर व ९ दफे णमोकार मंत्र पढ़कर मंत्रित कर चारों मुख्य द्वारों पर विराजमान करें।

जिस दिन मण्डप प्रतिष्ठा व ध्वजा स्थापन विधि हो उस दिन नरनारी व प्रतिष्ठा करनेवाले सब पात्र उपस्थित हों। मण्डपकी ऊँचाईसे दुगुना व अधिक ऊँचा ध्वजादण्ड तैयार किया जावे उसमें त्रिकोणी ध्वजा बड़ी शुद्ध वस्त्रकी रङ्गीन तय्यार की जावे। उस ध्वजमें श्री अरहतका चित्र आठ प्रतिहार्य सहित चित्रित हो। यदि चित्र न बन सके तो बड़ा ॐ लिखा जावे तथा नीचे लिखा जावे—जैनधर्मकी जय। फिर लिखा जावे—श्री जिनेन्द्रमूर्ति प्रतिष्ठामण्डपमे पधारिये। इस ध्वजादंडको मण्डपके आगे तीन कटनीदार चबूतरा बनाकर बीचमें मजबूत गाडा जावे।

इस दिन ऊपर टेबिल पर शास्त्र या यंत्र विराजमान करके इन्द्र पहले नित्य व सिद्ध पूजा करे। सामने ध्वजादंड रक्खा हो। सिद्धभक्ति तथा श्रुतिभक्ति पढ़े फिर नीचे लिखा मंत्र पढ़कर ध्वजा पर पुष्प क्षेपे—

ॐ ह्रीं अर्हं जिनशासनपताके सदोच्छ्रिता तिष्ठ तिष्ठ भव भव वषट् स्वाहा।

फिर उदक चंदनादि बोलकर अर्घ चढावे और ध्वजा दंडको चबूतरे पर खड़ा करावे।

फिर इन्द्र नीचेप्रकार देवोंको प्रतिष्ठाविधिमें सेवा करनेकी आज्ञा करे।

(१) चार प्रकार देवोंको नीचेका श्लोक पढ़कर कहे व मंडपके चारों तरफ पुष्प क्षेपे।

चतुर्णिकायामरसंघ एष, आगत्य यज्ञे विधिना नियोगं। स्वीकृत्य भक्त्या हि यथार्हदेशे, सुस्था भवंत्वा-
निह्ककल्पनायाम् ॥

(२) पवनकुमार देवोंको यह पढ़कर कहे व पुष्प क्षेपे—

आयातमारुतसुराः पवनोद्भटाशाः, संघट्टसंलसितनिर्मलतांतरीक्षाः।
वात्याविदोषपरिभूतवसुन्धरायां, प्रत्यूहकर्म निखिल परिमार्जयन्तु. ॥

(३) वास्तुकुमार देवोंको कहे व पुष्प क्षेपे—

आयातवास्तुविधिसूद्भटसंनिवेशा, योग्यांशभागपरिपुष्टवपुः प्रदेशाः।
अस्मिन् मखे रुचिरसुस्थितभूषणांके, सुस्था यथार्हविधिना जिनभक्तिभाज. ॥

(४) मेघकुमारदेवोंको कहे व पुष्प क्षेपे—

आयात निर्मलनभः कृतसंनिवेशा, मेघासुराः प्रमदभारनमच्छिरस्काः।
अस्मिनमखे विकृत विक्रियया नितांते, सुस्था भवन्तु जिनभक्तिमुदाहरन्तु ॥

(५) अग्निकुमार देवोंको कहे व पुष्प क्षेपे—

आयातपावकसुराः सुरराज पूज्य, सस्थापनाविधिषु संस्कृतविक्रियाढ्याः ।
स्थाने यथोचितकृते परिबद्धकक्षाः, सन्तु श्रियं लभत पुण्यसमाजभाजां ॥

(६) नागकुमार जातिके देवोंको कहे व पुष्प क्षेपे—

नागाः समाविशतभूतलसन्निवेशाः, स्वां—भक्तिमुल्लसितगात्रतया प्रकाश्य ।
आशीविषादिकृतविघ्नविनाशहेतो, स्वस्था भवंतु निजयोग्यमहासनेषु ॥

(७) फिर पूर्व ओरके द्वारपाल यक्षको नीचेका श्लोक पढ़कर स्थापित करे तब पूर्व द्वार पर जो कलश रक्खा है उसपर पुष्प क्षेपे—

पुरुहितदिशिस्थिति मे हि करोदु, धृतकांचनदण्डखण्डरुचे । विधिना कुमुदेश्वरसव्ययाथे, धृतपङ्कज शाङ्कितकंकणके ॥

(८) फिर ऊपरके समान दक्षिण दिशामें स्थापन करे—

वामनाशुयमदिग्विभागतः, स्थानमेहि जिनयज्ञकर्मणि । भक्तिभारकृतदुष्टनिग्रहः, पूतशासनकृतामवंध्यकः ॥

(९) इसी तरह पश्चिम दिशामें करे—

पश्चिमासु विततासु हरित्सु, भूरिभक्तिभरभूकृतपीठाः । अञ्जनस्वहितकाम्यया ऽध्वरे, तिष्ठ विघ्नविलयं प्रणिधेहि

(१०) इसी तरह उत्तर दिशामें करे—

पुष्पदन्तभवनासुरमध्ये, सत्कृतोऽसि यत इत्यमवोचम् । उत्तरत्र मणिदण्डकराग्रस्तिष्ठ विघ्नविनिवृत्तिविधायी ॥

इसतरह चार द्वारपर चार यक्ष द्वारपाल स्थापे ।

(११) कुबेरको रत्नवृष्टि आदिके लिये नियत करे ।

करकृतकुसुमानामञ्जलिं सवितीर्य, धनदमणिसुरत्नानीशपूजार्थसार्थे ।
विकिर विकिर शीघ्र भक्तिमुद्भावयित्वा, निगदतु परमांके मण्डपोर्ध्वावकाशे ॥

इतना पढ़ पुष्प मण्डपके ऊपर क्षेपण करे ।

फिर सब पात्र मिलकर स्तुति पढ़ते हुये ध्वजादण्ड सहित मंडपकी तीन प्रदक्षिणा दें और शांतिपाठ विसर्जन करें । ध्वजादंड स्थापनके समय व आगे पीछे वादित्र बजाए जावें ।

(१०) जप करनेकी विधि—बिम्ब प्रतिष्ठामें १ लाख व मंदिर या वेदी प्रतिष्ठामें १०००० या ८००० जप करना उचित है।

इस जपको गर्भकल्याणकके होनेके पहले तक मंडपकी वेदीके स्थानमें बैठकर समाप्त किया जावे।

यदि १० आदमी हों व १००० जप रोज करें तो १० दिन चाहिये। यदि अधिक हों व कम हों तो जिसतरह १ लाख जप पूरे हों वह प्रबन्ध किया जावे

एक लाख लौंगे गिन ली जावें। जप करनेवाले आगे अग्निकी अंगीठी रख लेवें तथा एक एक मन्त्र पढते हुये एक एक लौंग डालते जावें शुद्ध वस्त्र पहनकर सवेरेके समय निराहार निर्मल भावसे जप करें। अशुद्ध बोलनेवाले न हों—

" ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अ सि आ उ सा सर्वविघ्नविनाशनाय स्वाहा।

११—यागमण्डल बनानेका विधि—मण्डपमें मूल मध्य वेदीके आगे जो चबूतरा हो उसपर मंडल बनानेकी आवश्यक्ता है। मण्डल बनानेके लिये सफेद, पीला, लाल, काला, हरा इन पांच रंगोंके रंगे हुये चावल तैयार करे और इनसे बहुत सुन्दर मण्डल नीचे प्रमाण बनावे। या अन्य तरहके चूर्णसे मण्डल बनावे जो बिगड़े नहीं। मध्यमें ॐ लिखे, उसके चारो तरफ एक वलय बनावें।

(१) पहले वलयमें १७ खाने करे व १७ पुञ्ज मिश्र २ रक्खे या १७ फूल बनावे व १७ नाम नीचे प्रमाण लिखे। अपनी बाईं ओरसे शुरू करके घूमते हुए दाहिनेको आवे, जैसे प्रदक्षिणा देते हैं—

१ अरहंत, २ सिद्ध, ३ आचार्य, ४ उपाध्याय, ५ साधु, ६ अर्हंत मङ्गल, ७ सिद्ध मंगल, ८ साधु मंगल, ९ केवलि प्रज्ञप्तधर्म मंगल, १० अर्हंत लोकोत्तम, ११ सिद्ध लोकोत्तम, १२ साधु लोकोत्तम, १३ केवलीप्रज्ञप्तधर्म लोकोत्तम, (इसको कम करके भी लिख सकता है— के० प्र० धर्म लोकोत्तम), १४ अर्हंत शरणं, १५ सिद्ध शरणं, १६ साधु शरणं, १७ के० प्र० शरणं।

(२) उसके बाहर दूसरा वलय खींचे—उसमें २४ भूत चौवीसीके २४ खाने करके पुञ्ज रक्खे या फूल बनावे व अलग २ नीचे प्रकार नाम लिखे—

१ निर्वाण, २ सागर, ३ महासाधु, ४ विमलप्रभ, ५ शुद्धाभदेव, ६ श्रीधर, ७ श्रीदत्त, ८ सिद्धाभ, ९ अमलप्रभ, १० उद्धार, ११ अग्निदेव, १२ संयम, १३ शिव, १४ पुष्पांजलि, १५ उत्साह, १६ परमेश्वर, १७ ज्ञानेश्वर, १८ विमलेश्वर, १९ यशोधर, २० कृष्णमति, २१ ज्ञानमति, २२ शुद्धमति, २३ श्रीभद्र, २४ अनन्तवीर्य। फिर हरा वलय खींचे।

(३) तीसरा वलय—इसमें भी २४कोठे करके २४ पुंज रक्खे या २४ फूल बनावे या २४ नाम वर्तमान जिनके लिखे—

१ ऋषभ, २ अजित, ३ संभव, ४ अभिनन्दन, ५ सुमति, ६ पद्मप्रभ, ७ सुपार्श्व, ८ चन्द्रप्रभ, ९ पुष्पदंत, १० सीतल, ११ श्रेयांस, १२ वासुपूज्य, १३ विमल, १४ अनन्त, १५ धर्म, १६ शांति, १७ कुन्थु, १८ अर, १९ मल्लि, २० मुनिसुव्रत, २१ नमि, २२ नेमि, २३ पार्श्वनाथ, २४ वर्द्धमान। इसके आगे चौथा वलय खींचे।

(४) चौथा वलय—इसमें भी २४ कोठे खींच करके २४ पुंज रक्खे या २४ फूल बनावे या २४ नाम भविष्य जिनके लिखे—

१ महापद्म, २ सुरप्रभ, ३ सुप्रभ, ४ स्वयंप्रभ, ५ सर्वायुध, ६ जयदेव, ७ उदयप्रभ, ८ प्रभादेव, ९ उदंकदेव, १० प्रश्नकीर्ति, ११ जयकीर्ति, १२ पूर्णबुद्धि, १३ निःकषाय, १४ विमलप्रभ, १५ बहुलप्रभ, १६ निर्मल, १७ चित्रगुप्ति, १८ समाधिगुप्ति, १९ स्वयंभू, २० कन्दर्प, २१ जयनाथ, २२ विमल, २३ दिव्यवाद, २४ अनन्तवीर्य। इसके आगे पांचवा वलय खींचे।

(५) पांचवा वलय—इसमें २० कोठे करके २० पुञ्ज रक्खे या २० फूल बनावे या नीचे लिखे २० नाम विदेहके वर्तमान तीर्थंकरोंके लिखे—

१ सीमंधर, २ युगमन्धर, ३ बाहु, ४ सुबाहु, ५ संजातक, ६ स्वयंप्रभ, ७ ऋषभानन, ८ अनन्तवीर्य, ९ सूरप्रभ, १० विशालप्रभ, ११ वज्रधर, १२ चन्द्रानन, १३ चन्द्रबाहु, १४ भुजङ्गम, १५ ईश्वर, १६ नेमिप्रभ १७ वीरसेन, १८ महाभद्र, १९ देवयश, २० अजितवीर्य इसके आगे छठा वलय खींचे—

(६) छठा वलय—इसमें आचार्यके छत्तीस गुणके लिये छत्तीस कोठे करे, ३६ फूल बनावे या उनमें इतने ही पुञ्ज करे या गुणोंके नाम नीचे प्रमाण लिखे—

१ दर्शनाचार, २ ज्ञानाचार, ३ चारित्राचार, ४ तपाचार, ५ वीर्याचार, ६ अनशन तप, ७ अवमोदर्य, ८ वृत्तिपरिसंख्यान, ९ रस परित्याग, १० विविक्तशय्यासन, ११ कायक्लेश, १२ प्रायश्चित्त, १३ विनय, १४ वैयावृत्त, १५ स्वाध्याय, १६ व्युत्सर्ग, १७ ध्यान, १८ उत्तम क्षमा, १९ उत्तम मार्दव, २० उत्तम आर्जव, २१ उ० सत्य, २२ उ० शौच, २३ उ० संयम, २४ उ० तप, २५ उ० त्याग, २६ उ० आकिंचन, २७ उ० ब्रह्मचर्य, २८ मनोगुप्ति, २९ वचनगुप्ति, ३० कायगुप्ति, ३१ सामायिक, ३२ वन्दना, ३३ स्तवन, ३४ प्रतिक्रमण, ३५ स्वाध्याय, ३६ कायोत्सर्ग। इसके आगे सातवां वलय खींचे—

सातवां वलय—इसमें २५ कोठे करे, २५ पुंज रक्खे या २५ फूल बनावे या २५ गुण उपाध्यायके नीचे प्रमाण लिखे—

१ आचारांग, २ सूत्रकृतांग, ३ स्थानांग, ४ समवायांग, ५ व्याख्याप्रज्ञप्ति, ६ ज्ञातृधर्मकथा, ७ उपासकाध्ययन, ८ अन्तकृद्दशांग, ९ अनुत्तरोपपादिकांग, १० प्रश्नव्याकरण, ११ विपाकसूत्र, १२ उत्पादपूर्व, १३ अग्रायणी, १४ वीर्यानुवाद, १५ अस्तिनास्ति प्रवाद, १६ ज्ञानप्रवाद, १७ सत्यप्रवाद, १८ आत्मप्रवाद, १९ कर्मप्रवाद, २० प्रत्याहार, २१ विद्यानुवाद, २२ कल्याणवाद, २३ प्राणवाद, २४ क्रियाविशाल, २५ त्रैलोक्यबिंदु। इसके आगे आठवां वलय खींचे—

(८) आठवां वलय—इसमें २८ कोठे करे, २८ पुञ्ज रक्खे या २८ फूल बनावे या २८ गुण साधुके नीचे प्रमाण लिखे—

१ अहिंसा महाव्रत, २ सत्य, ३, अचौर्य, ४ ब्रह्मचर्य, ५ परिग्रह त्याग, ६ ईर्या समिति, ७ भाषा स० ८ एषणा स०, ९ आदाननिक्षेपण स०, १० व्युत्सर्ग स०, ११ स्पर्शेन्द्रिय जय, १२ रसनेन्द्रिय जय, १३ घ्राणेन्द्रिय जय, १४ चक्षुरिन्द्रिय जय, १५ श्रोत्रेन्द्रिय जय, १६ सामायिक, १७ वन्दना, १८ स्तवन, १९ प्रतिक्रमण, २० स्वाध्याय, २१ कायोत्सर्ग, २२ भूमिशयन, २३ अस्नान, २४ वस्त्रत्याग, २५ केशलोंच, २६ दन्तधावन, २७ एकभुक्त, २८ स्थित भोजन। इसके आगे नवमा वलय खींचे।

(९) नवमां वलय—इसमें ४८ कोठे करे, ४८ पुञ्ज रक्खे व ४८ फूल बनावे व ४८ ऋद्धि नीचे प्रमाण लिखे। यहां इन ऋषियोंके धारक मुनियोंका संकेत है—

१ केवलज्ञान, २ मनःपर्यय ज्ञान, ३ अवधिज्ञान, ४ कोष्ठबुद्धि, ५ पादानुसारबुद्धि, ६ बीजबुद्धि, ७ संभिन्नश्रोत्र, ८ दूरस्पर्श, ९ दूरास्वादन, १० दूर घ्राण, ११ दूरावलोकन, १२ दूरश्रवण, १३ दश पूर्वित्व, १४ चतुर्दशपूर्वित्व, १४ प्रत्येकबुद्धित्व, १६ वादित्व, १७ बलादि चारणऋद्धि, १८ आकाश गमन, १९ अणिमादि ऋद्धि, २० अन्तर्धानादि ऋद्धि, २१ उग्रतप, २२ दीप्ततप, २३ तप्ततप, २४ महातप २५ घोरतप, २६ घोर पराक्रम, २७ घोर ब्रह्मचर्य, २८ मनोबल, २९ वचन बल, ३० काय बल, ३१ आमर्षौषधि, ३२ क्ष्वेलौषधि, ३३ जलौषधि, ३४ मलौषधि, ३५ विडौषधि, ३६ सर्वौषधि, ३७ आस्यविष, ३८ दृष्टिविष, ३९ आशीविष, ४० दृष्टिविष, ४१ क्षीरश्रावि, ४२ मधुश्रावि, ४३ घृतश्रावि, ४४ अमृतश्रावि, ४५ अक्षीणमहानस, ४६, अक्षीणमहालय, (४७) १४५२ गणधर, (४८) २९४८००० तीर्थंकर समास्थित मुनि।

मण्डलके कोनोंमें चार कोठे बनावे—उनमें चार गुलदस्ते बनावे या नीचे प्रमाण क्रमसे लिखे—

(१) ९२५५३२७९४८ अकृत्रिमजिनमूर्तयः। (२) ८५६९७४८१ अकृत्रिम जिनमन्दिराः। (३) स्याद्वादपरम
जिनागमः। (४) निश्चयव्यवहाररत्नत्रयस्वरूप जिनधर्मः।

इस तरह इस मण्डलमें कुल २५० कोठे बनावे–मण्डलको बहुत सुन्दर व दर्शनीय बनाना चाहिये। इस चांदी,
गंगा आदि धातुओंके चूर्णसे या अन्य किसी चूर्णसे जिसमें प्रतिष्ठा पूर्ण होने तक त्रस जन्तु न पड़ें, मंडल बना सकते हैं,
ऊपर सुन्दर चन्दोवा होना चाहिये, तीन छत्र मध्यमें बंधे हों, चमरादिसे सुशोभित हो। मंडलके ऊपर न स्थापना रखना
चाहिये न कुछ चढाना चाहिये। यह मात्र स्मृति करानेके लिये है। सर्व दर्शकगण देख करके अपने भावोंको निर्मल करें
यह प्रयोजन है। मण्डलको चौकी पर चद्दर बिछाकर भी बना सकते हैं।

१२–मण्डलमें श्री जिनबिंब स्थापना–याग मंडलकी पूजा गर्भकल्याणकके एक दिन पहले करनी चाहिये।
इसके एक दिन पहले श्री जिनमन्दिरसे प्रतिष्ठित बिम्ब लाकर मध्य वेदीमें विराजमान करना चाहिये। बिंबको रथमें या
पालकीमें यथायोग्य उत्सवके साथ लाना व विराजमान करना उचित है तथा इस वेदीमें आठ मङ्गल द्रव्य जो सुन्दर बने
हों स्थापित करना चाहिये। अर्थात् १ छत्र, २ ध्वजा, ३ कलश, ४ चमर, ५ ठोना (सुप्रतिष्ठित), ६ झारी, ७ दर्पण,
८ पंखा।

१३–याग मण्डलकी पूजाके लिये तय्यारी–जिस दिन याग मण्डलकी पूजा हो मण्डपमें स्त्री पुरुषोंको
यथायोग्य बैठनेका प्रबन्ध टिकट द्वारा किया जावे। जो प्रबन्धकर्ता हों उनका प्रबन्ध सम्बन्धी खास टिकट दिये जावें।
जितने पात्र पहले कहे गये हैं उनमें लौकान्तिक देवोंको छोड़कर और सब उपस्थित हों। उनमें प्रतिष्ठाचार्य, इन्द्र तथा
मुख्य यजमान जो तीर्थंकरका पिता है ये तीन नीचे प्रकार क्रिया करके शुद्धि करें। अन्य सब पात्र बैठे रहें। उपरान्त प्रति-
ष्ठाचार्य समय २ पुष्पांजलि क्षेपण करें। सामग्री तैयार करनेवाले, सूचनाकर्ता व प्रबन्धक इस शुद्धि विधानमें शामिल न हों
तो हर्ज नहीं है। सब शुद्ध वस्त्र सुन्दर केशरिया रंगे हुवे पहनें। आचार्य श्वेत वस्त्र पहने। प्राय. वस्त्रोंमें बिना सिले धोती
दुपट्टे पहने जावें जिससे शरीर हलका रहे, पसेवकी रज निकल सके व शुद्ध पवन प्रवेश कर सके।

१४–अङ्गशुद्धि, न्यास व सकलीकरण क्रिया–जब सब पात्र यथायोग्य आसन पर याग मण्डलके सामने बैठ
जावें तब अङ्गशुद्धि विधान आरम्भ करे—

(१) नीचे लिखा मन्त्र पढकर शुद्ध जल अपने ऊपर व दूसरों पर छिड़के–अर्थात् अमृत स्नान करे—

ॐ ह्रीं अमृते अमृतोद्भवे अमृतवर्षिणि अमृतं स्रावय सं सं क्लीं क्लीं ब्लूं ब्लूं द्रां द्रां द्रीं द्रीं द्रावय द्रावय सं
हं झ्वीं क्ष्वीं हं सः स्वाहा।

इसके पहले सब कोई तीन बार णमोकार मंत्र पढ लेवें तब अमृत स्नान करें।

(२) फिर नीचे लिखा श्लोक पढकर अपनी २ धोतीको स्पर्श करें—

धौतांतरीयं विधुकांतिसूत्रैः सद् ग्रंथितं धौतनवीन शुद्धं। नग्नत्वलज्जितनं भवेच्च यावत् सधार्यते भूषणा-[illegible] मुरुभूमयाः ॥

(३) फिर नीचे लिखा श्लोक पढ़ अपना २ दुपट्टा स्पर्श करें—

पंद्मानमघदूदशाया विभांनमग्नत्वधौताभिनवं मृदुत्वं। सन्धार्यते पोतासितांशु वर्णमतो गरिष्टाद् घृ रभूषणांकं॥

(४) फिर अंग शुद्धिके लिये सर्व अंगमें नौ स्थानोंमें चंदन लगावे तब नीचे लिखा मंत्र पढ़े—

नौ स्थान—१ ललाट (मत्था), २ मस्तक (सिर), ३ गला, ४ छाती, ५—६ दोनों बाहु, ७ पेट, ८ नाभि, ९ पीठ।

मंत्र—" ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः मम सर्वांग शुद्धिं कुरु कुरु स्वाहा। "

(५) फिर मालाको चाहे रत्नकी हो या मोतीकी हो या सुवर्णकी हो या पुष्पकी हो या गूथे हुये सूतकी हो नीचेका श्लोक पढ़कर धारण करे—

जिनांघ्रिभूमिस्फुरितां स्रजं मे, स्वयंवरं यज्ञविधानपत्नी। करोतु यत्नाद नअवहे नोरितोव मालामुरीकरोमि॥

(६) फिर नीचे लिखा श्लोक पढ मुकुट धारण करे—

शीर्षण्यशुभन्मुकुटं त्रिलोकी हर्षात्तराज्यस्य च पट्टबंधं। दधामि पापोर्मिकुलं हंतृ रत्नाढ्य शालाभिरुद्दचिरांगं॥

(७) फिर नीचे लिखा श्लोक पढकर कण्ठमालाको पहने—

ग्रैवेयकं मौक्तिकदामधाम विराजित स्वर्ण निबद्धमुक्तं। दधेऽस्वरापर्णविसर्पणेच्छुर्महाघना भोगनिरूपणांकं॥

(८) फिर गलेमें हार डाले तब यह श्लोक पढ़े—

मुक्तावलीगोस्तनचन्द्रमाला, विभूषणान्युत्तमनाकभाजां। यथार्हसंसर्गगतानि यज्ञलक्ष्मी समालिंगनकृद्दधेऽहं॥

(९) फिर कानोंमें कुंडल पहने तब नीचे लिखा श्लोक बोले—

एकत्र भास्वानपरत्र सोमः सेवां विधातुं जिनपस्य भक्त्या। रूपं परावृत्य च कुण्डलस्य बिभावुवात्मे इव कुंडले द्वे॥

(१०) फिर भुजाओंमें भुजबन्धन पहने तब नीचेका श्लोक पढे—

भुजासु केयूरमपास्तदुष्टवीर्यस्य सम्यक् जयकृत ध्वजांकं। दधे निधीनां नवकैश्च रत्नैर्विमंडितं सद्ग्रथित सुवर्णं॥

(११) फिर नीचेका श्लोक पढ़कर यज्ञोपवीत (जनेऊ) पहने या बदले—

यज्ञार्थमेवं सृजतादिचक्रेश्वरेण चिह्न विधिभूषणानां। यज्ञोपवीतं विततं हि रत्नत्रयस्य मार्गं विदधाम्यतोऽहं

(१२) फिर नीचेका श्लोक पढ़कर कटिमेखला या करधनी पहरे—

अन्यैश्च दीक्षां यजनस्य गाढं कुर्वद्भिरिष्टैः कटिसूत्रमुख्यैः। संभूषणैर्भूषयतां शरीरं, जिनेन्द्रपूजा सुखदा घटेत ॥

नोट—इन गहनोंका पहनना इन्द्रके लिये आवश्यक है।

(१३) फिर नीचेका श्लोक पढ़कर नियम करे कि जबतक प्रतिष्ठाका कार्य समाप्त न होगा व्यापारादिकी चिन्ता छोड़ता हूं व एकचित्त होकर सर्व प्रतिष्ठाका कार्य करूँगा।

विधेर्विधातुर्यजनोत्सवेऽहं गेहादिमूर्च्छामपनोदयामि। अनन्यचेताः कृतिमादधामि, स्वर्गादि लक्ष्मीमपि हापयामि ॥

(१४) फिर अङ्ग रक्षाके लिये पञ्चपरमेष्ठी वाचक अ सि आ उ सा पांच अक्षरोंको क्रमसे मस्तकमें, ललाटमें, नेत्रोंके मध्यमें, कण्ठमें व वक्षस्थलमें धारण करे फिर आचार्यभक्ति, सिद्धभक्ति, श्रुतभक्ति तथा चारित्रभक्ति पढ़ी जावे, फिर नौ वार णमोकार मन्त्र मनमें पढ़कर कायोत्सर्ग करे व अपने दोषोंकी आलोचना करे। फिर—

(१) ॐ ह्रां णमो अरहन्ताणं ह्रां अंगुष्ठाभ्यां नमः। ऐसा मन्त्र पढ़कर दोनों अंगूठे शुद्ध करे अर्थात् पानीमें डुबोवे या पानी छिड़के।

(२) ॐ ह्रीं णमो सिद्धाणं ह्रीं तर्जनीभ्यां नमः, तर्जनी दोनों अंगुलियोंको शुद्ध करे।

(३) ॐ ह्रीं ह्रूं णमो आइरीयाणं ह्रूं मध्यमाभ्यां नमः, मध्यमा बीचकी दोनों अंगुलियोंको शुद्ध करे।

(४) ॐ ह्रौं णमो उवज्झायाणं ह्रौं अनामिकाभ्यां नमः, दोनो अनामिका अंगुलियोंको शुद्ध करे।

(५) ॐ ह्रः णमो लोये सव्वसाहूणं, ह्रः कनिष्ठिकाभ्यां नमः, दोनो सबसे छोटी अंगुलियोंको शुद्ध करे।

(६) ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः—दोनों हाथोंको दोनों तरफसे शुद्ध करे।

(७) ॐ ह्रीं णमो अरहन्ताणं ह्रां मम शीर्षं रक्ष रक्ष स्वाहा, इस मन्त्रको पढ़कर मस्तक पर पुष्प डाले।

(८) ॐ ह्रीं णमो सिद्धाणं ह्रीं मम वदन रक्ष रक्ष स्वाहा, इस मन्त्रको पढ़कर अपने चेहरे (मुख) पर पुष्प क्षेपे।

(९) ॐ ह्रूं णमो आइरीयाणं ह्रूं हृदय मम रक्ष रक्ष स्वाहा, इस मन्त्रको पढ़कर छाती पर पुष्प डाले।

(१०) ॐ ह्रौं णमो उवज्झायाणं ह्रौं मम नाभिं रक्ष रक्ष स्वाहा, इस मन्त्रको पढ़कर नाभि पर पुष्प क्षेपे।

(११) ॐ ह्रः णमो लोए सव्वसाहूणं ह्रः मम पादौ रक्ष रक्ष स्वाहा।

(१२) ॐ ह्रां णमो अरहंताणं ह्रां पूर्वदिशात् आगत विघ्नान् निवारय निवारय मां रक्ष रक्ष स्वाहा, इस मन्त्रको पढ़कर पूर्व दिशाकी ओर पुष्प क्षेपे। (१३) ॐ ह्रीं णमो सिद्धाण ह्रीं दक्षिण दिशात् आगतविघ्नान् निवारय निवारय मां रक्ष रक्ष स्वाहा, इस मन्त्रको पढ़कर दक्षिण दिशामें पुष्प क्षेपे।

(१४) ॐ ह्रूं णमो आइरीयाण ह्रूं पश्चिमदिशात् आगतविघ्नान निवारय निवारय मां रक्ष रक्ष स्वाहा, इस मन्त्रको पढ़कर पश्चिम दिशाकी ओर पु प क्षेपे। (१५) ॐ ह्रौं णमो उवज्झायाण ह्रौं उत्तरदिशात् आगतविघ्नान् निवारय निवारय मां रक्ष रक्ष स्वाहा, इस मन्त्रको पढ़कर उत्तर दिशाकी ओर पुष्प क्षेपे।

(१६) ॐ ह्रः णमो लोए सव्वसाहूण ह्रः सर्वदिशात् आगत विघ्नान् निवारय निवारय रक्ष रक्ष स्वाहा, इस मन्त्रको पढ़कर सर्व दिशाओं पर पुष्प क्षेपे।

(१७) ॐ ह्रां णमो अरहंताण ह्रां मां रक्ष रक्ष स्वाहा, इस मन्त्रको पढ़कर अपने भीतर अङ्गपर पुष्प क्षेपे।

(१८) ॐ ह्रीं णमो सिद्धाणं ह्रीं मम वस्त्रं रक्ष रक्ष स्वाहा, इस मन्त्रको पढ़कर अपने वस्त्रोंपर पुष्प क्षेपे।

(१९) ॐ ह्रूं णमो आइरीयाण ह्रूं मम पूजाद्रव्यं रक्ष रक्ष स्वाहा, इस मन्त्रको पढ़कर पूजाकी सामग्री आदिपर पुष्प क्षेपे।

(२०) ॐ ह्रौं णमो उवज्झायाण ह्रं ह्रौं मम स्थलं रक्ष रक्ष स्वाहा, इस मन्त्रको पढ़कर पूजनके स्थानपर पुष्प क्षेपे।

(२१) ॐ ह्रः णमो लोए सव्वसाहूण ह्रः सर्व जगत् रक्ष रक्ष स्वाहा, इस मन्त्रको पढ़कर चारों तरफ लोगो पर पुष्प क्षेपे।

(२२) क्षां क्षीं क्षूं क्षः यह मन्त्र पढ सर्व दिशापर पुष्प क्षेपे। (२३) ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः यह मन्त्र पढ सर्व दिशापर पुष्प क्षेपे।

(२४) ॐ ह्रीं अमृते अमृतोद्भवे अमृतवर्षिणि अमृतं श्रावय श्रावय सं स क्लीं क्लीं ब्लूं ब्लूं द्रां द्रां द्रीं द्रीं द्रावय द्रावय ठ ठः स्वाहा। इस मन्त्रको पढ़कर चुल्लूमें पवित्र जल ले मस्तक पर डाले। (२५) फिर ऐसा ध्यान करे कि अपने मस्तकरूपी मेरुपर्वतपर श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्र स्थापित हैं और देवोंके समूह अभिषेक कर रहे हैं, उस जलसे मैं पवित्र भया हूं।

(२६) फिर नीचे लिखे मन्त्रोंको नौवार जपे—ॐ ह्रीं णमो अरहन्ताणं णमो सिद्धाणं स्वाहा। ॐ ह्रीं णमो आइरीयाण णमो उवज्झायाणं स्वाहा। ॐ ह्रीं णमो लोए सव्वसाहूण स्वाहा—पीछे मनमें अपने दोषोंकी आलोचना करे।

(२७) फिर दोनो हाथोंकी अंगुलियोंसे अपने हृदयको स्पर्शे और यह मन्त्र पढे—ॐ ह्रां णमो अरहताण ह्रां स्वाहा।


१८ ॥

(२८) इसी तरह ललाटको स्पर्शे व पढे-ॐ ह्रों णमो सिद्धाणं ह्रीं स्वाहा ।

(२९) इसी तरह सिरके दाहिनी ओर-ॐ ह्रू णमो आइरीयाणं ह्रूं स्वाहा ।

(३०) इसी तरह सिरके पीछे-ॐ ह्रीं णमो उवज्झायाणं ह्रौं स्वाहा ।

(३१) इसी तरह सिरके बांई ओर-ह्रः णमो लोए सव्वसाहूण ह्रः स्वाहा ।

(३२) नीचे लिखा मन्त्र ७ वार पढकर पुष्पोंमें फूक देकर सर्व पात्रोंपर व प्रवन्धक आदि पर क्षेपें-ॐ नमोऽर्हते सर्वं रक्ष रक्ष हूं फट् स्वाहा । (३३) फिर नीचे लिखा मन्त्र पढ पुष्पोंको फूँक देकर सर्व विघ्नोंकी शांतिके लिये सर्व दिशाओं पर क्षेपे-ॐ क्षू हूं फट् किरिटि घातय घातय परविघ्नान् स्फोटय २ सहस्र खण्डान् कुरु कुरु छिन्द छिन्द परमन्त्रान् भिंद भिंद क्षां क्ष्वः फट् स्वाहा ।

---

# द्वितीय अध्याय ।

## यागमण्डलकी पूजा ।

ऊपर कहे अनुसार प्रतिष्ठाके मुख्य पात्र जब अपनी शुद्धि कर चुकें व रक्षाका उपाय कर चुकें तब सबको खडे होकर व हाथ जोडकर नीचे लिखी स्तुति पढनी चाहिये ।

### स्तुति

दोहा—वन्दौं श्री अरहन्तको, वन्दौं सिद्ध महान् । आचारज उवझाय मुनि, वन्दौं करके ध्यान ॥

पद्धरी छन्द ।

जय वीतराग सर्वज्ञ देव, तुम ही मङ्गलकर देव देव । तुम ही अघहर्ता पूज्य देव, तुमरी शरणा सुख-हेतु देव ॥१॥
तुम अक्षजीत तुम काम जीत, तुम द्वेषजीत तुम लोभ जीत । तुम रागजीत तुम क्रमजीत, तुम मोहजीत तुम मानजीत ॥२॥
तुम जगतध्येय तुम सत्यध्याम, तुम ही गुण निर्मलके निधान । तुम समदर्शी समता अधीश, भवि भक्ति करें निज नाय शीस ॥३॥
तुम ही जग पावन हो उदार, तुम ही दाता निज ज्ञान सार । तुम ही भव भ्रमण विनष्टकार, तुम ही भवदधिसे पारकार ॥४॥
तुम ही प्रसन्न तुम नहिं निराश, तो भी भक्तनकी पूर्ण आश । यह महिमा कैसे कही जाय, तुम ध्यानगम्य योगी ध्याय ॥५॥
वंदे तव पद हम बारबार, यह कार्य होय निर्विघ्न पार । कल्याणक पञ्च करन महान, उमगे हम तुमरी शरण आन ॥६॥

॥ १९ ॥

सब कार्य होय सुख शांतिकार, होवें मङ्गल दिन दिन उदार। राजा परजा सब सुखी होय, जिनधर्मतनो उद्योत होय ॥७॥
हम ज्ञानहीन विधि ते अज्ञान, तव भक्ति करे हिय गुण पिछान। जो भूलें चूकें क्षम्य नाथ, विनती करते हम जोड हाथ ॥८॥

फिर अभिषेकपूर्वक नित्यनियम पूजा व सिद्ध पूजा करे।

अभिषेककी संक्षेपमें विधि—

(१) उच्च आसन पर चौकी या थाली विराजमान करे उस समय यह मन्त्र पढ़ें—ॐ ह्रीं अर्हं क्ष्मं ठः ठः श्री पीठस्थापनं करोमि स्वाहा।

(२) फिर उस थाली या चौकीको पवित्र जलसे धोवे तब यह मन्त्र पढ़ें—

ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः नमोऽर्हते भगवते श्रीमते पवित्रजलेन श्री पीठप्रक्षालनं करोमि स्वाहा।

(३) फिर उसपर सांथिया बनाकर श्री जिन प्रतिमाको स्थापित करे तब यह मन्त्र पढे—ॐ ह्रीं अर्हं श्रमतीर्थ-आदिनाथ (यहां अन्य तीर्थंकरका नाम ले जिस प्रतिमाको विराजमान करे) भगवान् यह पांडुकशिला पीठे तिष्ठ २ स्वाहा।

(४) फिर शुद्ध जल प्रासुक लेकर प्रतिमाका अभिषेक करे तब यह पढ़ें—

श्रीमद्भिः सुरसैर्निसर्गविमलैः पुण्याशयाभ्याहृतैः। शीतश्चारुघटाश्रितैरविरतैः सन्तापविच्छेदकैः ॥
तृष्णोद्रेकहरै रजःप्रशमकैः प्राणोपमैः प्राणिनां। तोयैर्जैनवचोऽमृतातिशयिभिः संस्नापयामो जिनम् ॥
सौरभेन परां शुद्धिं, धारिणा तीर्थवारिणा। स्वभावपदमापन्न सिद्धं, संस्नापये जिनम् ॥

(६) गन्धोदक दो बड़े मुखके ग्लासमें भरे व दो ग्लास केवल जलसे भरे उसमें लवंग डाल दे। एक प्रवीण पुरुषको एक ग्लास गन्धोदकका व एक ग्लास जलका दे दे जो सर्व दर्शक पुरुषोंके पास ले जावें जो मस्तकादिपर लगावें। इसी तरह एक प्रवीण स्त्री या कन्याको दो ग्लास दे दिये जावें, यह स्त्रियोंको नम्बरवार देवे। गन्धोदक गिरे नहीं इससे ग्लासमें देना ठीक है उगली डबोकर ले लिया जावे फिर उनको दूसरेमें डबोकर शुद्ध कर लिया जावे। (७) अभिषेकके पीछे इन्द्र मुख्यतासे नित्यप्रति होनेवाली संस्कृत, देव—शास्त्र—गुरुपूजा करे जो पाठके अन्तमें दी हुई है। (८) फिर शान्तिके अर्थ तीनों कुण्डोंमें होम किया जावे।

होमकी विधि—तीन कुण्डोंमें चौकोर □ कुण्ड जो तीर्थंकरके निर्वाणकी अग्निका प्रद्योतक है मध्यमें बनावें, उसकी दाहिनी तरफ अर्द्धचन्द्राकार ◡ कुण्ड बनावे जो सामान्य केवलीकी निर्वाणकी अग्निका द्योतक है और बाई तरफ

त्रिकोण △ कुण्ड बनावे जो गणधरके निर्वाणकी अग्निका बतानेवाला है। एक हाथ गहरे व इतनी ही इसकी भुजायें हों, अर्द्धचन्द्रका व्यास आध हाथका हो। ये कुण्ड तीन कटनीदार हों। तीनों कटनीपर सब ओर साथिया बनावे—

(१) नीरजसे नमः—यह पढ़कर जहां होम करना है उस भूमिको पवित्र करे। (२) दर्पमथनाय नमः—यह पढ़कर वहां डाभका आसन बिछावे। हरएक कुण्डमें दो इन्द्र नियत हों। एक होमकी सामग्री डाले दूसरा घी काष्ठकी कड़छीसे डाले। फिर हरएक इन्द्र आसन पर बैठ जावे। (३) शीलगन्धाय नमः—यह पढ़कर प्रासुक जलसे चारों ओर छींटे देवे। (४) विमलाय नमः—यह पढ़कर भूमिमें पुष्प चढ़ावे। (५) अक्षताय नमः—यह पढ़कर वहां अक्षत चढ़ावे। (६) श्रुतधूपाय नमः—यह पढ़कर धूपायनमें धूप खेवे। (७) ज्ञानोद्योताय नमः—यह पढ़कर दीप चढ़ावे या दीपसे आरती करे। (८) परमसिद्धाय नमः—यह पढ़कर नैवेद्य चढ़ावे।

(९) कुंडमें साथिया बनावे और नीचे प्रकार लकड़ी इतनी चुने जिसकी लौ कुछ ऊँची कुण्डसे रहे, बहुत अधिक न बढ़े जिससे कोई प्रकारका भय हो। लाल चन्दन, सफेद चन्दन, कपूर, अगर, पीपल व आककी लकड़ी व अन्य शुद्ध लकड़ी जिसमें जन्तु न हो।

(१०) होमकी सामग्री—चन्दनका बुरादा, अगुरुका बुरादा, बादाम व पिस्ताकी गिरी, छुहारा, तोड़ा हुआ खोपड़ा, किशमिश, शक्कर देशी, लौंग, कपूर, छोटी इलायचीके दाने आदि सुगन्ध द्रव्योंकी धूप बनावे। करीब २ सेर हो व इतना ही शुद्ध घी हो।

(११) फिर नीचे लिखा मन्त्र पढ़कर होमकुण्ड व पात्रोंकी शुद्धि जलसे करे अर्थात् जल छिड़के।

ॐ ह्रीं नमः सर्वज्ञाय सर्वलोकनाथाय धर्मतीर्थकराय श्री शान्तिनाथाय परमपवित्राय पवित्रजलेन होमकुण्डशुद्धिं पात्रशुद्धिं च करोमि स्वाहा।

(१२) फिर नीचे लिखा मन्त्र पढ़ कुंडमें कपूर जलाकर अग्नि रक्खे—कुण्डमें थोड़ी सूखी घास भी रख दें।

जैनेन्द्रघाक्यैरिव सुप्रसन्नैः, सन्नुष्टकर्मोग्रवनाग्निकीलैः। कुण्डस्थिते संतनशुद्धवह्नौ, संधुक्षणं सांप्रतमातनोमि॥

उसहाय जिणं पणमामि सया, अमलो विरजो वरणाणतरू।

सअ कामकुहा मम रक्खउ सया, पुरविज्जुणुहो पुरविज्जुणुहो॥ ॐ ॐ ॐ ॐ रं रं रं रं स्वाहा।

(१३) फिर तीनों पवित्र अग्निको अर्घ चढ़ावें। प्रथम तीर्थंकरकी अग्नि जो चौखूंटे कुण्डमें है ऐसा बोलकर अर्घ चढ़ावे—

तीर्थेश्वरस्यान्त्यमहोत्सवे यं, भक्त्यानताम्रोन्द्रतिरीटजातम्। आनर्चुरिन्द्राः सकलास्तमेनं, यजे जलाद्यैरिह गार्हपत्यम् ॥

ॐ ह्रीं गार्हपत्य प्रणिताग्नये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा। अर्घ। फिर त्रिकोण कुण्डको अग्निको यह कह अर्घ देवें—

गणाधिपस्यान्त्यमहोत्सवे य, भक्त्यानताम्रोन्द्रतिरीटजातम्। आनर्चुरिन्द्राः सकलास्तमेनं, यजाम्यहेथाह्वनीयमग्निम् ॥

ॐ ह्रीं आह्वनीय प्रणिताग्नये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा। फिर अर्धचन्द्राकार अग्निको अर्घ चढावे व यह कहे—

श्रीकेवलीशान्त्यमहोत्सवे य, भक्त्या नताम्रोन्द्रतिरीटजातम्। आनर्चुरिन्द्राः सकलास्तमेनं, यजामहे दक्षिणाद्विव्यमग्निम् ॥

ॐ ह्रीं दक्षिणावर्त प्रणिताग्नये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा। अर्घ।

(१४) फिर सिद्धार्चा सम्बन्धी पीठिका मन्त्रोंसे होम करे।

पीठिकाके मन्त्र—ॐ सत्यजाताय नमः ॥१॥ ॐ अर्हज्जाताय नमः ॥२॥ ॐ परमजाताय नमः ॥३॥ ॐ अनुपमजाताय नमः ॥४॥ ॐ स्वप्रधानाय नम ॥५। ॐ अचलाय नमः ॥६। अक्षताय नमः ॥७। ॐ अव्याबाधाय नमः ॥८॥ ॐ अनंतज्ञानाय नमः ९॥ ॐ अनंतदर्शनाय नमः ॥१०॥ ॐ अनंतवीर्याय नमः ॥११॥ ॐ अनंतसुखाय नम. ॥१२॥ ॐ नीरजसे नमः ॥१३। ॐ निर्मलाय नमः ॥१४॥ ॐ अच्छेद्याय नमः ॥१५॥ ॐ अभेद्याय नमः ॥१६॥ ॐ अजराय नमः ॥१७॥ ॐ अमराय नमः ॥१८। ॐ अप्रमेयाय नमः ॥१९॥ ॐ अगर्भवासाय नमः ॥२०॥ ॐ अक्षोभाय नमः ॥२१॥ ॐ अविलीनाय नमः ॥२२॥ ॐ परमघनाय नमः ॥२३॥ ॐ परमकाष्ठायोगरूपाय नम ॥२४। ॐ लोकाग्रवासिने नमो नमः ॥२५। ॐ परमसिद्धेभ्यो नमो नमः ॥२६॥ ॐ अर्हत्सिद्धेभ्यो नमो नम. ॥२७॥ ॐ केवलिसिद्धेभ्यो नमो नमः ॥२८॥ ॐ अन्तःकृतसिद्धेभ्यो नमो नमः ॥२९॥ ॐ परम्परासिद्धेभ्यो नमो नमः ॥३०॥ अनादिपरंपरासिद्धेभ्यो नमो नमः ॥३१॥ ॐ अनाद्यनुपमसिद्धेभ्यो नमो नमः ॥३२॥ ॐ सम्यग्दृष्ट्यासन्नभव्यनिर्वाणपूजार्हाग्नीन्द्राय स्वाहा ॥३३॥ इस तरह ३३ मंत्र पढ आहुति देकर फिर नीचे लिखा आशीर्वादसूचक मंत्र पढ आहुति देवे और पुष्प ले अपने सर्व पास बैठनेवालोंके ऊपर डाले।

सेवाफल षट् परमस्थानं भवतु। अपमृत्युविनाशनं भवतु। समाधिमरण भवतु।

अथ जाति मन्त्र—ॐ सत्यजन्मनः शरण प्रपद्ये ॥१॥ ॐ अर्हज्जन्मनः शरणं प्रपद्ये ॥२॥ ॐ अर्हन्मातुः शरणं प्रपद्ये ॥३॥ ॐ अर्हत्सुतस्य शरणं प्रपद्ये ॥४॥ ॐ अनादिगमनस्य शरण प्रपद्ये ॥५॥ ॐ अनुपमजन्मनः शरण प्रपद्ये ॥६॥ ॐ रत्नत्रयस्य शरण प्रपद्ये ॥७॥ ॐ सम्यग्दृष्टे २ ज्ञानमूर्ते २ सरस्वति २ स्वाहा ॥८॥ इस तरह जातिमन्त्र पढ आठ आहूति देकर आशीर्वादसूचक नीचे लिखा मन्त्र पढ आहूति दे पुष्प क्षेपे।

सेवाफलं षट् परमस्थानं भवतु। अपमृत्युविनाशनं भवतु। समाधिमरणं भवतु।

अथ निस्तारक मन्त्र—ॐ सत्यजाताय स्वाहा ॥१॥ ॐ अर्हज्जाताय स्वाहा ॥२॥ ॐ षट्कर्मणे स्वाहा ॥३॥ ॐ ग्रामपतये स्वाहा ॥४॥ ॐ अनादिश्रोत्रियाय स्वाहा ॥५॥ ॐ स्नातकाय स्वाहा ॥६॥ ॐ श्रावकाय स्वाहा ॥७॥ देवब्राह्मणाय स्वाहा ॥८॥ सुब्राह्मणाय स्वाहा ॥९॥ ॐ अनुपमाय स्वाहा ॥१०॥ ॐ सम्यग्दृष्टे २ निधिपते २ वैश्रवण वैश्रवण स्वाहा।

इसतरह ११ आहूति दे फिर वही "सेवाफलं षट् परमस्थानं भवतु। अपमृत्युविनाशनं भवतु"। आदि मन्त्र पढ आहूति दे पुष्प क्षेपे।

अथ ऋषि मन्त्र—ॐ सत्यजाताय नमः ॥१॥ ॐ अर्हज्जाताय नमः ॥२॥ ॐ निर्ग्रंथाय नमः ॥३॥ ॐ वीतरागाय नमः ॥४॥ ॐ महाव्रताय नमः ॥५॥ ॐ त्रिगुप्ताय नमः ॥६॥ ॐ महायोगाय नमः ॥७॥ ॐ विविधयोगाय नमः ॥८॥ ॐ विविधर्द्धये नमः ॥९॥ ॐ अङ्गधराय नमः ॥१०॥ ॐ पूर्वधराय नमः ॥११॥ ॐ गणधराय नमः ॥१२॥ ॐ परमर्षिभ्यो नमो नमः ॥१३॥ ॐ अनुपमजाताय नमो नमः ॥१४॥ ॐ सम्यग्दृष्टे २ भूपते भूपते नगरपते नगरपते कालश्रमण कालश्रमण स्वाहा ॥१५॥

ऐसी १५ आहुति देकर वही निम्न लिखित आशीर्वाद सूचक मन्त्र पढ आहुति दे पुष्प क्षेपे।

"सेवाफलं षट्परमस्थानं भवतु। अपमृत्युविनाशनं भवतु। समाधिमरणं भवतु॥"

अथ सुरेन्द्र मन्त्र—ॐ सत्यजाताय स्वाहा ॥१॥ ॐ अर्हज्जाताय स्वाहा ॥२॥ ॐ दिव्यजाताय स्वाहा ॥३॥ ॐ दिव्यार्चिजाताय स्वाहा ॥४॥ ॐ नेमिनाथाय स्वाहा ॥५॥ ॐ सौधर्माय स्वाहा ॥६॥ ॐ कल्पाधिपतये स्वाहा ॥७॥ ॐ अनुचराय स्वाहा ॥८॥ ॐ परंपरेन्द्राय स्वाहा ॥९॥ ॐ अहमिन्द्राय स्वाहा ॥१०॥ ॐ परमार्हताय स्वाहा ॥११॥ ॐ अनुपमाय स्वाहा ॥१२॥ ॐ सम्यग्दृष्टे २ कल्पपते २ दिव्यमूर्ते २ वज्रनामन् २ स्वाहा ॥१३॥ इस तरह १३ आहुति दे वही पहिले लिखित आशीर्वादसूचक मंत्र पढ आहूति दे पुष्प क्षेपे।

